# FOREWORD

Good wine needs no bush, and a translation of Bhasa's masterpiece by one of the foremost Hindi poets of our time should be sure of a welcome from critics and the public alike. The translator has skilfully reproduced, in his literal but graceful rendering, the studied simplicity of his original, in which every word tells, every phrase has its dramatic significance, while the whole ( so artfully is its art concealed ) has the appearance of artless nature and reality. It is to be hoped that this translation will bring Vasavadatta ( as human a heroine as any of Euripides' creations ) back 'like Alcestis from the grave' to live again upon the stage. If it does, its influence on the future of the Indian drama is incalculable.

*A. G. Shirreff*

श्रीरामः

# आवेदन

अपने मित्रों के अनुग्रह और सहयोग से भास के इस अपूर्व नाटक के अनुवाद में अपने आपको निमित्त मान कर मैं अपना सौभाग्य समझता हूँ। संकोच इतना ही है कि अपनी अज्ञता के कारण मुझसे अनेक त्रुटियाँ रह गई होंगी। परन्तु इसे पढ़ कर यदि पाठकों को उक्त महाकवि की शक्ति का थोड़ा भी परिचय प्राप्त हो गया तो मैं अपने को कृतकृत्य समझूँगा।

स्वप्नवासवदत्ता के अँगरेज़ी अनुवादकर्त्ता श्रीयुक्त ए० जी० शिरेफ ( आई० सी० एस० ) ने इस हिन्दी अनुवाद को देख कर अनेक उपयोगी सूचनाएँ देने की कृपा की है और भूमिका लिख कर इसका गौरव बढ़ाया है, इसके लिए मैं उनके प्रति अपनी हार्दिक कृतज्ञता प्रकट करता हूँ।

मैथिलीशरण गुप्त.

# संशोधन

| पृष्ठ | पंक्ति | के स्थान पर | पढ़िए |
|---|---|---|---|
| ५ | २१ | 1299 | 1923 |
| ९ | ११ | the philosphers | doctors |
| ३१ | १ | साथ विवाह | साथ अपने पुत्र के विवाह |
| ४९ | ६ | वधू | पुत्रवधू |
| ५० | ७ | ......... | ( स्वगत ) |
| ५० | ७ | यह भी | यह जन भी |
| ५३ | ७ | शुम | शुभ |
| ८१ | १८ | सदय | चतुर |
| ८२ | १ | सदय | चतुर |

# प्राक्कथन

आज से सत्तरह वर्ष पूर्व संस्कृत-विद्वानों के निकट भास का नाममात्र सुना जाता था। उनके काव्य-ग्रन्थ कभी उपलब्ध होंगे या नहीं यह कोई नहीं जानता था। केवल विविध संस्कृत काव्य और नाटकों में उनका नामोल्लेख देखकर अनुमान किया जाता था कि प्राचीन काल में भास नाम के कोई एक श्रेष्ठ नाटककार हो गये हैं। पाणिनि कृत 'पातालविजय' का जिस प्रकार नाममात्र सुना जाता है, वही अवस्था भास के नाटकों की भी थी। वररुचि कृत "कण्ठाभरण" काव्य की भी यही दशा है। 'जाम्बवती विजय' काव्य की भी संज्ञा मात्र वर्त्तमान है। गुणाढ्य कवि रचित 'बृहत् कथा' नामक ग्रन्थ का बहुत थोड़ा अंश प्राप्त है। 'प्रसन्नराघव नाटक' में कविता कामिनी के विभिन्न

लीला-हावों के प्रति-रूप स्वरूप अनेक कवियों का नामोल्लेख किया गया है, इस प्रसङ्ग में हम भास का नाम पाते हैं—

यस्या श्चोरश्चकुरनिकरः कर्णपूरोमयूरो,
भासो हासः कविकुलगुरुः कालिदासो विलासः।
हर्षो हर्षो हृदयवसतिः पंचवाणस्तु वाणः
केषां नैषा कथय कविता-कामिनी कौतुकाय ॥

सप्तम शताब्दी के महाकवि बाणभट्ट के हर्ष-चरित्र में भी भास का उल्लेख है—

सूत्रधारकृतारम्भैर्नाटकैर्बहुभूमिकैः।
सपताकैर्यशोलेभे भासो देवकुलैरिव ॥

इसके अतिरिक्त वाक्पति ( ई० अष्टम शताब्दी ) राजशेखर ( ई० दशम शताब्दी ) भामह ( ई० अष्टम शताब्दी ) वामन ( ई० अष्टम शताब्दी ) और अभिनव-गुप्त ( ई० ग्यारहवीं शताब्दी ) ने भी भास का नामोल्लेख किया है। इनमें से किसी किसी ने उनकी किसी किसी पुस्तक ( स्वप्नवासवदत्ता और चारुदत्त ) का भी नाम लिया है। शूद्रक प्रणीत जो मृच्छकटिक नाटक अब तक संस्कृत साहित्य का सर्व प्रथम नाटक माना जाता था वह अब भास के चारुदत्त नाटक का नया और परिवर्द्धित संस्करण मात्र

सिद्ध हुआ है। भामह ने उनके प्रतिज्ञा यौगंधरायण की तीव्र आलोचना की है। और स्वयं कविकुलगुरु कालिदास रचित मालविकाग्निमित्र नाटक की प्रस्तावना में पारिपार्श्विक सूत्रधार से कहता है "प्रथितयशसां भाससौमिल्ल कविपुत्रादीनां प्रबंधानतिक्रम्य वर्त्तमानकवेः कालिदासस्यकृतौ किंकृतोबहुमानः।

इसका उत्तर सूत्रधार ने वहाँ इस प्रकार दिया है—

पुराणमित्येव न साधु सर्वं
न चापि काव्यं नवमित्यवद्यम्।

इससे स्पष्ट है कि भास कोई साधारण कवि या नाटककार नहीं थे।

सन् १९१२ में त्रावनकोर के पण्डित प्रवर महा-महोपाध्याय गणपति शास्त्री ने इन्हीं महाकवि भास के १२ नाटकों का उद्धार तथा प्रकाशन करके साहित्य, इतिहास और पुरातत्व जगत में एक हलचल मचा दी। इसके पहले इन सब नाटकों को देखना तो दूर रहा किसी ने इनका नाम भी नहीं सुना था। कौन जानता था कि वे कभी देखने को मिलेंगे! किसे अनुमान था कि राजशेखर की यह बात—

भासनाटकचक्रेऽपिच्छेकैः क्षिप्ते परीक्षितुम्।
स्वप्नवासवदत्तस्य दाहकोऽभून्न पावकः॥

भास के नाटकों की स्वर्ण-परीक्षा मात्र है। स्वप्न-वासवदत्ता परीक्षा में खरा उतरा। वह अग्नि में नहीं जला। किन्तु उसके साथ अन्य साधारण नाटक भी काल सागर में डूबने से बच गये यह हमारा सौभाग्य है और इनकी खोज का वृत्तान्त पुरातत्व के इतिहास में स्वर्णाक्षरों से लिखे जाने योग्य है!

उन तेरह नाटकों के नाम इस प्रकार हैं:—(१) स्वप्नवासवदत्ता (२) प्रतिज्ञायौगंधरायण (३) पंच-रात्र (४) चारुदत्त (५) दूतघटोत्कच (६) अविमारक (७) बालचरित (८) मध्यम-व्यायोग (९) कर्णभार (१०) ऊरुभंग (११) अभिषेक (१२) प्रतिमा और (१३) दूतवाक्य।

शास्त्रीजी की इस खोज से पश्चिम की आँखें चौंधिया गई थीं। अनेक पाश्चात्य विद्वान तो यहाँ तक कह उठे थे कि ये नाटक भास की रचना नहीं हैं *। किन्तु सूर्य क्या हथेली से ढका जा सकता है? रचना-नैपुण्य, कथा वस्तु का अद्भुत विकास, भाषा

---

*'The anonymous plays found by Ganapati Sastri are not the works of Bhasa, but were written by some unknown author

की सरलता और माधुर्य से शीघ्र ही प्रमाणित हो गया कि ये नाटक निश्चय ही किसी महा-कवि की प्रखर प्रतिभा का फल हैं।

कवि ने इन नाटकों में अपना नाम नहीं दिया। इसलिए कुछ लोगों ने प्रश्न उठाया कि ये सब ग्रन्थ भास प्रणीत हैं, इसका प्रमाण क्या है? शास्त्री जी ने निज सम्पादित स्वप्नवासवदत्ता की भूमिका में इस प्रश्न पर यथेष्ट प्रकाश डालने का प्रयत्न किया है। उन्होंने बताया है कि नाटकों की कुछ विशेषताओं, तथा उनका रचना सादृश्य, भाषा विन्यास इत्यादि पर विचार करने से पता चलता है कि इन सबका रचयिता एक ही कवि है। यहाँ तक कि कुछ वाक्य और श्लोकों को ज्यों का त्यों विभिन्न नाटकों में स्थान मिला है। इस स्थान पर उनके उदाहरण देकर हम व्यर्थ में लेख का कलेवर नहीं बढ़ाना चाहते।

भास कौन थे, कहाँ के निवासी थे, वे किस राजा को राज-सभा को सुशोभित करते थे, इत्यादि प्रश्नों के

---

or authors of the 7th Century.........'

Barnett's opinion quoted by Prof. Winternitz in his readership lecture delivered at the Calcutta University—16th Sep 1299.

सम्बन्ध में पण्डितों में बड़ा मत भेद है। वन्द्यघटीय सर्वानन्द के अमरकोषटीकासर्वस्व, अभिनवगुप्त की भरत-नाट्यवेदविवृति, दंडी के काव्यादर्श, वामन के ध्वन्यालोक और काव्यालंकारसूत्रवृत्ति, विश्वनाथ के साहित्यदर्पण, भामह के काव्यालंकार, गुणाढ्य की बृहत्कथा, विष्णुगुप्त के कौटिल्य अर्थशास्त्र इत्यादि में भास के नाटकों का उल्लेख देखकर शास्त्री जी ने अनुमान लगाया है कि वे ईसा से पूर्व पाँचवीं या छठीं शताब्दी के आस पास के व्यक्ति थे। चाणक्य प्रणीत अर्थ-शास्त्र में भास के प्रतिज्ञायौगंधरायण नाटक का एक श्लोक ज्यों का त्यों उद्धृत है। चाणक्य ईसा के पूर्व चौथी शताब्दी के व्यक्ति थे यह एक प्रकार से सिद्ध हो चुका है। फलतः भास ईसा के पूर्व चौथी शताब्दी से भी पूर्व हुए यह कहना असंगत न होगा।

शास्त्रीजी ने भास विरचित प्रतिमा नाटक की एक विस्तृत भूमिका में उन्हें पाणिनि से पूर्व का सिद्ध किया है। उनके कथनानुसार प्रचलित भरत मुनि का नाट्यशास्त्र भास के समय तक तैयार नहीं हुआ था क्योंकि भास ने अपने नाटकों में अनेक स्थलों पर नाट्य-शास्त्र के नियमों का उल्लंघन किया है। किन्तु साथ ही 'भरत वाक्य' पद में भरत का नाम भी अधिकांश

नाटकों में आया है। शास्त्री जी इसका उत्तर यह देते हैं कि संभव है उस समय भरत मुनि प्रणीत कोई दूसरा और प्रचलित नाट्यशास्त्र से भिन्न नाट्यशास्त्र मौजूद हो।

किन्तु स्वर्गीय साहित्याचार्य पाण्डेय रामावतार शर्मा एम० ए० की राय इससे भिन्न थी। वे इन तेरहों नाटकों को पांड्याधिप राजसिंह के सभापण्डित किसी केरल कवि की रचना बताते हैं। यह राजसिंह राजशेखर का शिष्य और कन्नौज के राजा महेन्द्रपाल का समकालीन था। इस प्रकार शर्माजी के मत से इन नाटकों की रचना ईसा की नवीं शताब्दी में हुई। वंग भाषा के प्रसिद्ध लेखक तथा बैरिस्टर श्री० प्रमथनाथ चौधरी एम० ए० और पुरातत्व के अगाढ़ पण्डित श्रीकाशीप्रसाद जायसवाल एम० ए० ने भास को शर्माजी की अपेक्षा कुछ अधिक प्राचीन माना है। इनकी सम्मति में महाकवि भास काण्व वंश के तृतीय राजा नारायण की सभा के कवि थे। अविमारक नाटक के मंगलाचरण और मध्यम व्यायोग के भरत वाक्य में नारायण तथा उपेन्द्र शब्द इसी नारायण की स्तुति में लिखे गये हैं। श्री सारदारंजन राय एम० ए० ने श्रीयुक्त चौधरी और श्री० जायसवाल

के इस मत का खण्डन करके भास को ईसा के ३०० वर्ष पूर्व से भी अधिक पहले का व्यक्ति माना है। इधर प्रसिद्ध विद्वान श्रीयुक्त टी०एल० वेंकटरमणजी शास्त्री जी के मत का समर्थन करते हैं। संस्कृत के विद्वान तथा स्वप्नवासवदत्ता के गुजराती अनुवादक श्री केशवलाल हर्षदराय ध्रुव भास को आदि शुंग पुष्य-मित्र की राज-सभा का पण्डित तथा पतञ्जलि का समकालीन मानते हैं। उन्होंने अपने इस मत के समर्थन में यथेष्ट प्रमाण भी दिये हैं। वंगभाषा के लेखक श्रीअशोकनाथ भट्टाचार्य का मत श्रीकेशवलाल हर्षदराय के मत से मिलता है। उन्होंने भास को अश्वघोष की अपेक्षा प्राचीन तथा पतंजलि का समकालीन माना है।

यह निश्चय है कि भास कालिदास के पूर्व हुए, क्योंकि कवि ने अपने मालविकाग्निमित्र नाटक में, जैसा कि हम लिख चुके हैं, विशेष सम्मान के साथ उनका स्मरण किया है, साथ ही उनको शकुन्तला के अनेक स्थलों पर भास के नाटकों की छाया भी पड़ी है।

कालिदास को कुछ लोग ईसा की पाँचवीं शताब्दी का न मान कर ईसा के पूर्व की प्रथम शताब्दी के

मध्य-भाग का मानते हैं* । ऐसो अवस्था में यदि भास को उनसे एक शताब्दी पहले रक्खा जावे तो हम कह सकते हैं कि वे ईसा के पूर्व दूसरी शताब्दी के व्यक्ति थे । किन्तु पाश्चात्य पण्डितों का मत इससे भिन्न है। वे भास को अश्वघोष और कालिदास के बीच में रखना चाहते हैं । उनके मत से कालिदास पाँचवीं शताब्दी में हुए । तब भास ईसा की तीसरी या चौथी शताब्दी से पूर्व के नहीं ठहरते । इन सब मतों पर विचार करने के उपरान्त हमारे पाठक जिस स्थान पर पहुँचते हैं स्वयं लेखक उससे आगे पहुँचने का दावा नहीं रखता । अँग्रेज़ी में एक कहावत है "When the philosphers disagree wno is to decide." हमारे लिए कवि का काल-विचार आनुषंगिक मात्र है । श्री गणपति शास्त्री ने जिन नाटकों का उद्धार किया है वे भास रचित हैं या नहीं—वे ईसा की नवीं शताब्दी की रचना हैं या वीसवीं शताब्दी की—स्वयं शास्त्री जी की रचना हैं—किंवा वे मूल संस्कृत के तामिल अनुवाद का संस्कृत अनुवाद हैं—अथवा वे आठ दस जनों की सम्मि-

---

*The Date of Kalidas ( Reprint from the Allahabad University studies Vol. II )
K. C. Chatterjee M. A.

और वासवदत्ता लता मण्डप में घिरी बैठी हैं और वत्सराज बाहर अपने सखा विदूषक से बातचीत करता है, सहृदय पाठकों को मोहित किये बिना नहीं रहेगा। इसका यह अर्थ नहीं कि वासवदत्ता में ये ही दो चार उल्लेखनीय स्थल हैं। समस्त नाटक ऐसे स्थलों से भरा पड़ा है। दूसरे अङ्क में वत्सराज उदयन की चर्चा छिड़ने पर चेटी कहती है—

'यदि वह राजा कुरूप हुआ तो—'

चेटी के मुँह से ऐसी बात सुनकर वासवदत्ता कह उठती है—'नहीं नहीं वे बड़े दर्शनीय हैं!'

कैसी स्वाभाविक बात है! पद्मावती तब पूछती है—

'आर्ये, तुमने कैसे जाना?'

वासवदत्ता अपने को सँभालकर कहती है—'सखी, उज्जयिनी के लोग ऐसा ही कहते हैं।'

कवि अपने लिए जान बूझ कर कठिन समस्या उपस्थित करता है। वह सुविधा के लिए स्वाभाविकता की बलि नहीं देता। चौथे अङ्क में भी पद्मावती के यह कहने पर कि 'जिस प्रकार आर्यपुत्र मुझे प्रिय हैं उसी प्रकार वासवदत्ता को भी होंगे' वासवदत्ता के मुँह से निकल पड़ता है 'उससे भी अधिक!' वह इससे

अधिक स्वाभाविक और सच्ची बात कह ही नहीं सकती थी।

चौथे अङ्क में बातों ही बातों में वासवदत्ता पूछती है 'सखी, तुम्हें महाराज कैसे प्यारे हैं ?'

पद्मावती कहती है—'आर्ये, यह तो नहीं जानती, परन्तु उनके बिना मन न जाने कैसा हो जाता है।'

उसका यह उत्तर कालिदास की शकुन्तला के योग्य है।

किन्तु पद्मावती का चरित्र कोमल ही नहीं वरन् उच्च भी है। उसमें रमणी-हृदय की पवित्र और विवेकमयी उज्ज्वलता है। वह सत्य है, शिव है, और सुन्दर है। चौथे अङ्क में राजा के यह कहने पर कि—

वासवदत्ता तदपि हृदय में बस रही,
भुला सकी यह उसे न, वह अब भी वही।

चेटी कहती है—'राजकुमारी! तुम्हारे स्वामी बड़े अनुदार हैं।'

इस पर पद्मावती कहती है—'अरी, ऐसा मत कह। वे बड़े उदार हैं— जो अभी तक आर्या वासवदत्ता को नहीं भूले ?'

हृदय की कितनी विशालता है! कितनी समवेदना है! वह राजा से भी अधिक उदार है।

कवि अन्तर्जगत के व्यापारों को चित्रण करने में जैसा कुशल है वैसा ही कुशल बहिर्जगत के व्यापारों को चित्रण करने में भी। तपोवन का वर्णन कैसा स्वाभाविक और सुन्दर है—

शङ्का रहित अचकित हरिण आनन्द से हैं चर रहे,
होकर दया रक्षित विटप फूलों फलों से भर रहे।
गोकुल कपिल हैं बहुत से कृषि हीन प्रान्तर है पड़ा,
संशय नहीं वह धूम धूसर यह तपोवन है बड़ा॥

उसी स्थान पर संध्या की धूम धूसरित शोभा देखिए—

खग बसेरों को चले; मुनि जन नहाने जा रहे।
वह्नि तेज बढ़ा, धुएँ के जाल शोभा पा रहे॥
दूर नीचे सूर्य भी संक्षिप्त किरणें कर अहा!
अस्त शिखरों में निरन्तर रथ घुमा कर जा रहा।

कवि की एक उक्ति कैसी अनूठी है:—

कौन बचा सकता है उसको काल जिसे तकता है।
रस्सी टूटे हुये घड़े को कौन रोक सकता है।

भास के अन्य नाटकों से इस प्रकार के अनेक उदाहरण दिए जा सकते हैं। उन सब के लिए यहाँ स्थान नहीं। उनके कवित्व और नाट्य-नैपुण्य की चर्चा करना वास्तव में हमारे लिए धृष्टता होगी। उनकी भाषा की

चर्चा करते हुए शास्त्रीजी एक स्थल पर उनके संबन्ध में लिखते हैं कि 'छन्द लालित्य और पद-विन्यास में भास के नाटक ऋषिसूक्ति के समान चित्तोल्लासी हैं।' एतद्देशीय विद्वानों की बात जाने दीजिए। भास के कवित्व और नाट्य नैपुण्य की विदेशी पण्डितों तक ने मुक्त कण्ठ से प्रशंसा की है। उनके सम्बन्ध में एक यूरोपीय विद्वान Prof. Winternitz, की सम्मति अवलोकनीय है:—

The author ( Bhasa ) must have been a great poet and above all a dramatic genius···All the classical dramas are more or less book dramas, while these plays are one and all the works of a born dramatist, wonderfully adapted to the stage......... nearly all the plays are works of great poetical merit worthy of the name of Bhasa.

अर्थात् 'इन नाटकों का रचयिता अवश्य कोई महाकवि और प्रतिभाशाली नाटककार रहा होगा। प्राचीन साहित्य के दृश्य काव्य नाम मात्र के दृश्य काव्य हैं, किन्तु प्रस्तुत नाटक किसी सिद्ध-हस्त नाटककार की रचना हैं—वे आश्चर्य रूप से रंग मंच पर खेले जाने

श्रीगणेशायनमः

# स्वप्न वासवदत्ता

( नान्दी के अन्त में सूत्रधार का प्रवेश )

सूत्रधार

उदयनवेन्दुसवर्णावासवदत्तावलौ बलस्य त्वाम् ।
पद्मावतीर्णपूर्णौ वसन्तकम्रौ भुजौ पाताम् ॥*

---

*उदयकालीन नवीन चन्द्रमा के समान वर्ण वाली, आसव पान से उत्पन्न हुए विशेष बल ( अथवा अबल—शैथिल्य ) से युक्त, लक्ष्मी ( शोभा ) के आविर्भाव से परिपूर्ण, और वसन्त के समान सुन्दर ( वसन्त कालोचित वेषभूषा से सज्जित अथवा वसन्त नाम के तालवृक्ष के समान श्री बलभद्र की दोनों भुजाएँ आपकी रक्षा करें ।

श्रीगणेशाय नमः

# स्वप्न वासवदत्ता

( नान्दी के अन्त में सूत्रधार का प्रवेश )

सूत्रधार

उदयनवेन्दुसवर्णावासवदत्ताबलौ बलस्य त्वाम् ।
पद्मावतीर्णपूर्णौ वसन्तकम्रौ भुजौ पाताम् ॥*

---

*उदयकालीन नवीन चन्द्रमा के समान वर्ण वाली, आसव पान से उत्पन्न हुए विशेष बल ( अथवा अबल—शैथिल्य ) से युक्त, लक्ष्मी ( शोभा ) के आविर्भाव से परिपूर्ण, और वसन्त के समान सुन्दर ( वसन्त कालोचित वेषभूषा से सज्जित अथवा वसन्त नाम के तालवृक्ष के समान श्री बलभद्र की दोनों भुजाएँ आपकी रक्षा करें ।

वासवदत्ता

आर्य, हमको यह कौन हटाता है?

यौगन्धरायण

जो अपने आपको धर्म-मार्ग से हटाता है, देवी।

वासवदत्ता

आर्य, मैं यह पूछती हूँ, कि क्या हम लोग भी हटा दिए जायँगे?

यौगन्धरायण

देवी, अज्ञात दैव इसी प्रकार अवज्ञा करता है।

वासवदत्ता

आर्य, मुझे परिश्रम उतना नहीं खलता, जितना यह अपमान।

यौगन्धरायण

देवी, ये तो आपके लिए भोगकर छोड़ी हुई बातें हैं। इसलिए इस पर ध्यान मत दीजिए।

अभिमत विषयों का तुमको भी मिला प्रथम सुख भोग,
स्वामी की जय होने पर फिर आवेगा वह योग।

काल किया करता है जग में परिवर्तन का काम,
चक्रनेमि-सम भाग्य-पंक्ति भी चलती है अविराम।

भट

हटिए, सज्जनो, हटिए!

( कंचुकी का प्रवेश )

कंचुकी

ठहरो, सम्भषक ठहरो, इस प्रकार लोगों को मत हटाओ। देखो,

नृप-निन्दा के हेतु ये वचन कहो मत क्रूर,
रहते यहाँ मनस्वि-जन पुर-परिभव तज दूर।

भट

जो आज्ञा, आर्य।

( प्रस्थान )

यौगन्धरायण

यह भला आया। वत्से! आओ इसके पास चलें।

वासवदत्ता

आर्ये, यही कीजिए।

वासवदत्ता

( स्वगत ) यही वह राजकुमारी है। जैसा इसका कुल है वैसा ही रूप।

पद्मावती

आर्ये, प्रणाम !

तापसी

चिरंजीव होओ, बेटी। आओ, तपोवन तो अतिथि जनों का अपना ही घर है।

पद्मावती

आर्ये, मैं भी यही समझती हूँ। आपके अनुग्रह-पूर्ण आदर-सत्कार से मैं कृतकृत्य हुई।

वासवदत्ता

( स्वगत ) केवल रूप ही नहीं, इसकी वाणी भी मधुर है।

तापसी

( चेटी के प्रति ) भद्रे, राजभगिनी का किसी राजा के साथ अभी विवाह निश्चित नहीं हुआ ?

चेटी

उज्जैन के राजा प्रद्योत ने इनके साथ विवाह की इच्छा से दूत भेजा है।

वासवदत्ता

( स्वगत ) यही हो, यही हो, अब तो यह मेरी आत्मीय होगई !

तापसी

अहा ! कैसा मनोरम रूप है ! और सुनते हैं दोनों राजकुल भी महान हैं ।

पद्मावती

( कंचुकी के प्रति ) आर्य, आपने देखा, क्या मुनि जन हमें अनुगृहीत करेंगे ? जिसे जो अभीष्ट हो उसे स्वीकार करने के लिए तपस्वियों से निवेदन कीजिए।

कंचुकी

जो आज्ञा । हे आश्रमवासी तपस्वियो, आप लोग सुनिए—मगध-राज-पुत्री पद्मावती श्रद्धा और विश्वास पूर्वक धर्म के लिए अर्थद्वारा आप सबको आमंत्रित करती है ।

घट चाहिए किसको, तथा पट कौन लेना चाहता,
गुरु को सुदीक्षित शिष्य है क्या द्रव्य देना चाहता ?
कहिए जिसे जो इष्ट हो, देकर वही श्रद्धा युता,
परितोष पाना चाहती है धर्म-शीला नृप-सुता ॥

यौगंधरायण

( स्वगत ) अहा, उपाय मिल गया। ( प्रकाश ) अजी, मैं एक अर्थी हूँ ।

पद्मावती

अहा, मेरा तपोवन आना सफल होगया।

तापसी

इस आश्रम के निवासी तो सब प्रकार से संतुष्ट हैं। यह कोई आगन्तुक जान पड़ता है।

कंचुकी

कहिए, आपको क्या चाहिए ?

यौगन्धरायण

यह मेरी बहिन है। इसका स्वामी परदेश गया है। मेरी इच्छा है कि कुछ काल के लिए राजकुमारी इसका परिपालन करें।

नहीं चाहिए मुझे वसन, धन भोग कहीं कुछ,
पहने मैंने वृत्ति हेतु काषाय नहीं कुछ,
मेरी भगिनी की सुशील-रक्षा यह कन्या,
कर सकती है धर्म धारिणी धीरा धन्या ॥

वासवदत्ता

( स्वगत ) हाय, आर्य यौगन्धरायण मुझे यहाँ छोड़े जाते हैं। जो हो, वे बिना सोचे विचारे कुछ नहीं करेंगे।

कंचुकी

राजकुमारी, इस परिव्राजक की याचना बहुत बड़ी है। क्योंकि—

तप-जीवन-धन-दान में सुख ही सुख सब ओर,
थाती रखने में सदा केवल कष्ट कठोर।

पद्मावती

आर्य, पहले वैसी घोषणा करके अब यह विचार करना अनुचित है। जो ये कहते हैं वही कीजिए।

कंचुकी

राजकुमारी, आपने अपने अनुरूप ही बात कही।

चेटी

ऐसी सत्यशीला राजकुमारी चिरजीवी हों ।

तापसी

भद्रे, चिरजीवी हो ।

कंचुकी

ऐसा ही हो । (जाकर) हे तपस्वी, आपकी बहिन के परिपालन का भार राजकुमारी स्वीकार करती हैं ।

यौगंधरायण

मैं अनुगृहीत हुआ । ( वासवदत्ता के प्रति ) वत्से, राजकुमारी के समीप जाओ ।

वासवदत्ता

( स्वगत ) क्या गति है ! मैं अभागिनी यह चली !

पद्मावती

आओ, आओ, अब तो तुम मेरी आत्मीय होगई ।

तापसी

आकृति से यह भी राजपुत्री जान पड़ती है ।

चेटी

आर्या ने ठीक कहा। मुझे भी ये सुख से पली हुई जान पड़ती हैं।

यौगंधरायण

(स्वगत) अहा, मेरा आधा भार तो उतरा। मंत्रियों के साथ जो परामर्श हुआ था वही हुआ। महाराज के पुनः राज्य प्राप्त करने पर जब देवी वासवदत्ता उनके निकट पहुँचेंगी तब श्री मगध-राजपुत्री ही उनके विषय में मेरी साक्षिणी होंगी।

आपत्ति जानी थी, उन्होंने, था जिन्होंने कह दिया—
'शुभ लक्षिणी पद्मावती होगी महीपति की प्रिया।'
विश्वास कर उन पर किया है कार्य यह मैंने सभी;
विधि भी परीक्षित सिद्ध वाक्य न टाल सकता है कभी।

(एक ब्रह्मचारी का प्रवेश)

ब्रह्मचारी

(ऊपर देख कर) मध्याह्न होगया। मैं बहुत थक गया हूँ। कहाँ विश्राम करूँ? (घूमकर) देखता हूँ, यहाँ सब ओर तपोवन है। तभी तो—

शंकारहित अचकित हरिण आनन्द से हैं चर रहे,
होकर दया-रक्षित विटप फूलों फलों से भर रहे ।
गोकुल कपिल हैं बहुत-से कृषि हीन प्रान्तर है पड़ा,
संशय नहीं बहु धूम धूसर यह तपोवन है बड़ा ॥

तो यहीं चलूँ । ( प्रवेश करके ) अरे, यह तो कोई आश्रम के बाहर का मनुष्य जान पड़ता है । ( दूसरी ओर देखकर ) अथवा यहाँ तपस्विजन भी तो होंगे ! तब जाने में दोष क्या है ? अरे, इधर तो स्त्रियाँ हैं !

कंचुकी

आप स्वच्छन्दतापूर्वक आइए । आश्रम तो सभी के लिए है ।

वासवदत्ता

अरे !

पद्मावती

आर्या को परपुरुष का दर्शन उचित नहीं है । जो हो, मुझे अपनी धरोहर की अच्छी तरह रक्षा करनी चाहिए ।

कंचुकी

हम लोग यहाँ पहले से आए हैं। आप हमारा अतिथि-सत्कार स्वीकार कीजिए।

ब्रह्मचारी

तथास्तु। ( आचमन करके ) मेरी थकावट मिट गई।

यौगन्धरायण

आर्य, कहाँ से आते हैं, कहाँ जाते हैं, और आपका निवास कहाँ है ?

ब्रह्मचारी

मैं राजगृह का निवासी हूँ। वत्स-प्रदेश में लावाणक नामक गाँव है, मैं वहाँ वेदों का विशेष अध्ययन करता था।

वासवदत्ता

( स्वगत ) हा, लावाणक ! लावाणक नाम सुनकर मेरा दुःख फिर नया-सा होगया है।

यौगन्धरायण

तो क्या आपका अध्ययन पूरा होगया ?

ब्रह्मचारी

अभी नहीं।

यौगन्धरायण

फिर आप कैसे चले आये ?

ब्रह्मचारी

वहाँ एक दारुण दुर्घटना होगई।

यौगन्धरायण

सो कैसी ?

ब्रह्मचारी

वहाँ उदयन नाम का राजा वास करता है।

यौगन्धरायण

महाराज उदयन का नाम तो हमने भी सुना है—उनका क्या समाचार है ?

ब्रह्मचारी

अवन्ती राजपुत्री वासवदत्ता उसकी अत्यन्त प्रिय पत्नी थी।

यौगन्धरायण

अच्छा, फिर ?

ब्रह्मचारी

राजा आखेट करने गया था। इसी बीच में वहाँ आग लगने से सारा गाँव जल गया और साथ में वह भी जल गई।

वासवदत्ता

( स्वगत ) झूठ! झूठ! मैं अभागिनी तो यह जीती हूँ!

यौगन्धरायण

तब, तब!

ब्रह्मचारी

तब उसे बचाने के लिए मंत्री यौगंधरायण भी आग में कूद पड़ा।

यौगन्धरायण

मंत्री भी गिर पड़ा! तब?

ब्रह्मचारी

आखेट से लौटने पर राजा ने जब यह वृत्तान्त सुना तब उसके वियोग-जनित संताप से विकल होकर वह भी अग्नि में जल मरने को

उद्यत होगया। अमात्यों ने बड़ी कठिनाई से उसे रोका।

वासवदत्ता

( स्वगत ) जानती हूँ, जानती हूँ, अपने ऊपर आर्यपुत्र का अनुग्रह !

यौगन्धरायण

तब, तब !

ब्रह्मचारी

तब जलने से बचे हुए उसके देहोपभुक्त आभूषणों को हृदय से लगाकर राजा मूर्च्छित होगया !

सब

हाय ! हाय !

वासवदत्ता

( स्वगत ) आर्य यौगन्धरायण की इच्छा पूरी हो !

चेटी

राजकुमारी ! ये आर्या रो रही हैं !

पद्मावती

ये बड़ी पर-दुःख-कातरा हैं।

यौगन्धरायण

इसका क्या कहना। मेरी बहिन बड़ी ही सहृदया है। फिर क्या हुआ?

ब्रह्मचारी

फिर धीरे धीरे राजा को चेतना आई।

पद्मावती

अहा, बच गये! मूर्च्छित होगये सुन कर मेरा हृदय सूना-सा होगया था।

यौगन्धरायण

फिर, फिर?

ब्रह्मचारी

तब पृथ्वी पर पड़े रहने से धूल धूसरित शरीर वाला वह राजा अचानक उठकर "हा, वासवदत्ते! हा अवन्तिराजपुत्रि! हा प्रिये! हा, प्रिय शिष्ये!" इस प्रकार न जाने क्या क्या विलाप करने लगा। अधिक क्या कहूँ —

चकवा चकवी बिना कभी यों विकल नहीं होता है,
कोई अन्य वियोगी इतना धैर्य नहीं खोता है।
मान रहा है पति यों जिसको धन्य वही सुकुमारी,
जली हुई भी प्रेमामृत से जीती है वह नारी।

यौगंधरायण

किसी अमात्य ने उसे प्रकृतिस्थ करने का प्रयत्न नहीं किया?

ब्रह्मचारी

रुमण्वान नाम के एक मंत्री ने इस सम्बन्ध में बड़ा प्रयत्न किया। उसकी दशा भी बड़ी कारुणिक है।

नृप सम दुःखी रोता है वह, सूख गया मुख मण्डल है,
कहाँ वेश-भूषा? भोजन भी छूटा, हुआ क्षीण बल है।
निशि-दिन नृप सेवा करता है सह कर यों दुख दुसह भी,
प्रभु न करे, नृप मरे कहीं तो मर जावेगा फिर वह भी।

वासवदत्ता

(स्वगत) संतोष की बात है! आर्यपुत्र योग्य रक्षक के हाथों में पहुँच गए।

यौगंधरायण

( स्वगत ) अहो, रुमण्वान बड़ा भार उठा रहा है। क्योंकि—

उतर गया है मेरा भार,
किन्तु उसे श्रम हुआ अपार;
अवलम्बित है जिस पर भूप,
वह सबका अवलम्बन रूप।

( प्रकट ) अब तो महाराज प्रकृतिस्थ हैं ?

ब्रह्मचारी

यह मैं नहीं जानता। "यहीं उसके साथ हँसा हूँ, यहीं उसके साथ बातें की हैं, यहीं उसके साथ बैठा हूँ, यहीं उसके साथ प्रणय-कलह किया है, यहीं उसके साथ सोया हूँ ;" इस प्रकार विलाप करते हुए उस राजा को राजमंत्री किसी प्रकार गाँव से लेकर चले गए। उस राजा के चले जाने से वह गाँव ऐसा होगया मानों आकाश से नक्षत्र समेत चन्द्रमा चला गया हो। इस कारण मैं भी वहाँ से चला आया।

तापसी

निश्चय यह राजा बड़ा गुणवान है, आगन्तुक भी जिसकी इस प्रकार प्रशंसा करते हैं।

चेटी

राजकुमारी, क्या वह किसी दूसरी स्त्री का पाणिग्रहण करेगा ?

पद्मावती

यही मैं सोचती हूँ।

ब्रह्मचारी

अब मैं आप से विदा माँगता हूँ।

कंचुकी और यौगंधरायण

अच्छा तो, आपकी अर्थ-सिद्धि हो।

ब्रह्मचारी

तथास्तु।

( प्रस्थान )

यौगंधरायण

आपकी अनुज्ञा हो तो मैं भी जाऊँ।

कंचुकी

राजकुमारी, आप अनुज्ञा दें तो ये भी जाने की इच्छा करते हैं।

पद्मावती

आर्य के बिना इनकी बहिन उत्कण्ठित होंगी।

यौगंधरायण

ऐसा भला संग पाकर क्यों उत्कण्ठित होगी? ( कंचुकी की ओर देखकर ) तो मैं चलूँ।

कंचुकी

जाइए—फिर मिलने के लिए!

यौगंधरायण

तथास्तु।

( प्रस्थान )

कंचुकी

अब भीतर चलिए।

पद्मावती

( तापसी के प्रति ) आर्ये, वन्दे!

तापसी

बेटी, अपने अनुरूप वर पाओ ।

वासवदत्ता

( तापसी के प्रति ) आर्ये, मैं भी प्रणाम करती हूँ ।

तापसी

तुम भी शीघ्र अपने पति को प्राप्त करो ।

वासवदत्ता

अनुगृहीत हुई ।

कंचुकी

तो अब चलिए, राजकुमारी । इस समय—

खग बसेरों को चले, मुनिजन नहाने जा रहे;
वह्नि तेज बढ़ा, धुएँ के जाल शोभा पा रहे ।
दूर नीचे सूर्य भी संक्षिप्त किरणें कर अहा,
अस्त शिखरों में निरन्तर रथ घुमाकर जा रहा ।

( सबका प्रस्थान )

इति प्रथमाङ्क

—:०:—

# दूसरा अङ्क

( चेटी का प्रवेश )

चेटी

कुंजरिके, कुंजरिके ! राजकुमारी पद्मावती कहाँ हैं ? क्या कहा ? माधवी-लता-मण्डप के समीप गेंद खेल रही हैं ? तो मैं वहीं चलूँ ( घूम कर ) अहा, राजकुमारी तो ये रहीं ! क्या मनोहर मुद्रा है ? कानों में कर्ण-फूल झूल रहे हैं । व्यायाम-जनित परिश्रम से मुख पर पसीने की बूँदें झलक रही हैं । गेंद खेलती हुई इसी ओर आ रही हैं । अच्छा, पास जाऊँ ।

( प्रस्थान )

इति प्रवेशक

(वासवदत्ता के साथ गेंद खेलती हुई सपरिकर पद्मावती का प्रवेश)

वासवदत्ता

सखी, यह है तुम्हारी गेंद।

पद्मावती

आर्ये, अब रहने दो।

वासवदत्ता

सखी, बहुत देर तक गेंद खेलते रहने से तुम्हारे ये लाल हाथ और भी अधिक लाल होकर पराये-से हो गये हैं।

चेटी

खेलो, खेलो, राजकुमारी, जी भर कर खेलो, जब तक तुम्हारा रमणीय कन्याभाव है।

पद्मावती

आर्ये, क्या तुम मेरी हँसी उड़ाती हो?

वासवदत्ता

नहीं, नहीं सखी। आज तुम बहुत ही शोभित

हो रही हो। मुझे तो चारों ओर तुम्हारा ही वर-वदन दिखाई देता है।

पद्मावती

बस, अब और उपहास रहने दो।

वासवदत्ता

बहुत अच्छा, महासेन की भावी वधू, मैं चुप हूँ।

पद्मावती

यह महासेन कौन हैं?

वासवदत्ता

उज्जयिनी में प्रद्योत नाम के एक राजा हैं। विपुल सैन्य-बल के कारण उन्हीं को महासेन कहते हैं।

चेटी

हमारी राजकुमारी की उस राजा के साथ सम्बन्ध करने की इच्छा नहीं है।

वासवदत्ता

तब किसके साथ सम्बन्ध करने की इच्छा है?

चेटी

गुणवान वत्सराज उदयन के साथ।

वासवदत्ता

( स्वगत ) अच्छा, आर्यपुत्र को वरना चाहती है ! ( प्रकट ) क्यों ?

चेटी

राजकुमारी की कृपा ।

वासवदत्ता

समझ गई, समझ गई ! यह भी उनके लिए पागल है ।

चेटी

यदि वह राजा कुरूप हुआ तो ?

वासवदत्ता

( अचानक ) नहीं, नहीं, वे बड़े दर्शनीय हैं ।

पद्मावती

आर्ये, तुम कैसे जानती हो ?

वासवदत्ता

( स्वगत ) आर्यपुत्र के पक्षपात के कारण मुझसे भूल हो गई ! अब, क्या करूँ ? हाँ, ( प्रकट ) उज्जयिनी के लोग ऐसा ही कहते हैं ।

पद्मावती

ठीक है। उज्जयिनी के लिए वे दुर्लभ नहीं हैं। सौन्दर्य सबके लिए प्रिय और सौभाग्य का विषय होता है।

( धात्री का प्रवेश )

धात्री

राजकुमारी की जय हो। आपका सम्बन्ध निश्चित होगया।

वासवदत्ता

आर्ये, किसके साथ ?

धात्री

वत्सराज उदयन के साथ।

वासवदत्ता

वे कुशलपूर्वक हैं ?

धात्री

हाँ, सकुशल हैं, आर यहीं आये हैं। उन्होंने राजकुमारी का सम्बन्ध स्वीकार कर लिया है।

वासवदत्ता

बड़ी अनहोनी हुई।

धात्री

कैसी अनहोनी ?

वासवदत्ता

कुछ नहीं। संताप के कारण वे उदासीन हो सकते हैं।

धात्री

आर्ये, शास्त्रज्ञ महा पुरुषों का हृदय शीघ्र ही प्रकृतिस्थ हो जाता है।

वासवदत्ता

आर्ये, क्या उन्होंने स्वयं ही ब्याह की इच्छा प्रकट की है ?

धात्री

नहीं, नहीं। वे यहाँ किसी अन्य प्रयोजन से आये थे। उनका कुल, रूप, गुण, यौवन और स्वभाव देखकर स्वयं महाराज ने ही सम्बन्ध किया।

वासवदत्ता

( स्वगत ) ऐसा ! तब तो आर्यपुत्र का कोई अपराध नहीं ।

( दूसरी चेटी का प्रवेश )

चेटी

आर्ये, शीघ्र चलिए, शीघ्र चलिए । महारानी कहती हैं कि आज ही शुभ नक्षत्र है, इसलिए आज ही व्याह का मंगलाचार होगा ।

वासवदत्ता

( स्वगत ) ज्यों ज्यों शीघ्रता की जाती है त्यों त्यों मेरा हृदय अंधकारमय होता जाता है ।

धात्री

आओ, राजकुमारी, आओ ।

( सबका प्रस्थान )

इति द्वितीयाङ्क

# तृतीयाङ्क

( चिन्ता करती हुई वासवदत्ता आती है )

वासवदत्ता

विवाह के आमोद से परिपूर्ण अन्तःपुर के चौक में पद्मावती को छोड़कर मैं यहाँ प्रमद-वन में चली आई हूँ। देखूँ, दुर्भाग्य से दुःखित मन को यदि कुछ बहला सकूँ। हाय! कैसी अनहोनी हुई! आर्य-पुत्र भी पराये होगये! थोड़ी देर यहीं बैठूँ। ( बैठती है ) धन्य है चक्रवाक वधू को, जो पति-वियोग होने पर नहीं जीती। परन्तु मैं अभागिनी न मरूँगी। आर्यपुत्र के दर्शन की लालसा से जीती रहूँगी।

( फूल लिये हुए चेटी का प्रवेश )

चेटी

आर्या, आवन्तिका कहाँ गईं ? ( घूमकर और देखकर ) अरे, ये तो चिन्ता में डूबी हुई, शून्यहृदय से प्रियंगुलता के नीचे शिला पर बैठी हैं। इनका शृंगार रहित अभद्र वेश देखकर ऐसा जान पड़ता है मानों चन्द्रलेखा पर कुहरा छाया है। अच्छा, मैं भी वहीं चलूँ। ( जाकर ) आर्ये, आवन्तिके, मैं आपको कब से खोज रही हूँ ?

वासवदत्ता

किसलिए ?

चेटी

हमारी महारानी कहती हैं कि आप उच्च-कुल-सम्भूता स्नेहशीला और अत्यन्त निपुण हैं—इस कारण आप ही यह कौतुक-माला गूँथ दें।

वासवदत्ता

किसके लिए ?

चेटी

हमारी राजकुमारी के लिए।

वासवदत्ता

( स्वगत ) हाय! यह भी मुझे करना पड़ेगा! निस्सन्देह दैव बड़ा निर्दय है!

चेटी

आर्ये, इस समय अन्य चिन्ता छोड़ दीजिए। वर मणिभूमि पर स्नान कर रहे हैं। इसलिए आर्या विलम्ब न करें।

वासवदत्ता

( स्वगत ) हाय, चिन्ता भी न करूँ! ( प्रकट ) सखी, जामाता को देखा?

चेटी

जी, राजकुमारी के स्नेह और अपने कौतूहल के कारण अच्छी तरह देखा है।

वासवदत्ता

कैसा है?

चेटी

क्या कहूँ, ऐसा और कभी नहीं देखा !

वासवदत्ता

अरी बता, बता कैसा है ?

चेटी

जान पड़ता है मानों धनुष-बाण-हीन कामदेव !

वासवदत्ता

रहने दो, होगा।

चेटी

अब क्यों रोकती हो ?

वासवदत्ता

पर-पुरुष की चर्चा ठीक नहीं।

चेटी

तो माला शीघ्र गूँथ दीजिए।

वासवदत्ता

ला, गूँथ दूँ।

चेटी

लीजिए।

# चतुर्थाङ्क

( विदूषक का प्रवेश )

विदूषक

सौभाग्य से महाराज के व्याह-मङ्गल का रमणीय उत्सव देखने को मिला। कौन जानता था कि हम लोग उस अनर्थ-सलिल की भँवर में पड़कर पुनः उबर सकेंगे? अब आनन्द से राजमहल में सोता हूँ, अन्तःपुर की बावड़ियों में स्नान करता हूँ, स्वभाव से ही मधुर और कोमल लड्डू उड़ाता हूँ—अप्सराओं का संवास छोड़कर स्वर्ग का सभी सुख लूट रहा हूँ। बस, एक बड़ा दोष है—भोजन अच्छी तरह नहीं पचता, स्वच्छ और सुकोमल शय्या पर भी नींद नहीं आती, दिन भर पेट गुड़-गुड़ किया करता है। जो निर्भय होकर यथेच्छ भोजन नहीं कर सकता उसे सुख कहाँ?

( चेटी का प्रवेश )

चेटी

आर्य वसन्तक कहाँ गये ? ( घूमकर देखती हुई ) अरे ये हैं ! ( पास जाकर ) आर्य वसन्तक, मैं तुम्हें कब से खोज रही हूँ ।

विदूषक

भद्रे, किसलिए खोज रही थीं ?

चेटी

महारानी पूछती हैं कि जामाता ने स्नान कर लिया या नहीं ?

विदूषक

क्यों पूछती हैं ?

चेटी

और क्या ? स्नान कर लिया हो तो फ़ूल चन्दन ले आऊँ ।

विदूषक

हाँ, उन्होंने स्नान कर लिया है । परन्तु भोजन को छोड़ कर और चाहे जो ले आओ ।

चेटी

भोजन के लिए आप क्यों रोकते हैं ?

विदूषक

मुझ अभागे को कोकिल के अक्षि-परिवर्तन की भाँति कुक्षि-परिवर्तन होगया है।

चेटी

ईश्वर करे तुम ऐसे ही बने रहो।

विदूषक

तुम जाओ, मैं भी महाराज के पास चलूँ ।

( दोनों का प्रस्थान )

इति प्रवेशक

( आवन्तिका समेत सपरिकर पद्मावती का प्रवेश )

चेटी

राजकुमारी, प्रमद वन में किस लिए आना हुआ ?

पद्मावती

सखी, शेफालिका फूली है या नहीं यह देखने आई हूँ ।

चेटी

राजकुमारी, फूली क्यों नहीं; उसकी डालें प्रवालों से गुथी हुई मोतियों की माला जैसी शोभित हो रही हैं।

पद्मावती

यदि ऐसा है तो फिर विलम्ब क्यों ?

चेटी

तो आप क्षण भर के लिए इस शिला-तल पर बैठ जाइए। मैं फूल चुन लूँ ।

पद्मावती

आर्ये ! यहाँ बैठोगी ?

